ॐ तत्सत्

राजस्थान साहित्य-रत्न-माला—मणि—१

# सुन्दर-ग्रन्थावली

[ महात्मा कविवर स्वामी श्री सुन्दरदासजी रचित
समस्त ग्रन्थों का संग्रह ]

[ द्वितीय खण्ड ]



सम्पादक,

पुरोहित श्री हरिनारायण शर्मा, बी० ए०, विद्याभूषण

प्रकाशक,

राजस्थान रिसर्च सोसाइटी

कलकत्ता ।



प्रथमावृत्ति मकरसंक्रान्ति १९९३ मूल्य—३॥)

# द्वितीय खण्ड


| नाम | छन्द संख्या | पृष्ठ |
|---|---|---|
| १—सवैया ( सुन्दर विलास ) | ५६३ | ३८१ |
| २—साखी | १३५१ | ६६३ |
| ३—पद ( भजन ) | २१३ | ८१६ |
| ४—फुटकर काव्य | १४६ | ६३६ |




# तृतीय विभाग

## सवैया ( सुन्दर विलास ) ३८१-६६२


| अङ्ग | पृष्ठ |
|---|---|
| १—गुरुदेव को अङ्ग | ३८२ |
| २—उपदेश चितावनी का अङ्ग | ३९५ |
| ३—काल चितावनी का अङ्ग | ४०९ |
| ४—देहात्म बिछोह का अङ्ग | ४१८ |
| ५—तृष्णा का अङ्ग | ४२३ |
| ६—अधीर्य उराहने का अङ्ग | ४२६ |
| ७—विश्वास का अङ्ग | ४३० |
| ८—देहमलिनता गर्व प्रहार का अङ्ग | ४३५ |
| ९—नारी निन्दा का अङ्ग | ४३७ |
| १०—दुष्ट का अङ्ग | ४४० |
| ११—मनका अङ्ग | ४४२ |
| १२—चाणक का अङ्ग | ४४५ |
| १३—विपरीत ज्ञानी का अङ्ग | ४६३ |
| १४—वचन विवेक का अंग | ४६६ |
| १५—निर्गुण उपासना का अंग | ४७२ |
| १६—पतिव्रत का अंग | ४७५ |
| १७—विरहनि उराहने का अंग | ४७८ |
| १८—शब्दसार का अंग | ४८० |
| १९—सूरातन का अंग | ४८४ |
| २०—साधु का अंग | १०४ |

| अंग | पृष्ठ |
|---|---|
| २१—भक्तिज्ञान मिश्रित का अंग | ५०२ |
| २२—विपर्यय शब्द का अंग | ५०४ |
| २३—अपने भाव का अंग | ५७५ |
| २४—स्वरूप विस्मरण का अंग | ५७६ |
| २५—सांख्य का अंग | ५८८ |
| २६—विचार का अंग | ६०३ |
| २७—ब्रह्म निःकलंक का अंग | ६१३ |
| २८—आत्मानुभव का अंग | ६१५ |
| २९—ज्ञानी का अंग | ६३० |
| ३०—निरसंशै का अंग | ६४१ |
| ३१—प्रेमपराज्ञानज्ञानी का अंग | ६४३ |
| ३२—अद्वैतज्ञान का अंग | ६४५ |
| ३३—जगन्मिथ्या का अंग | ६५३ |
| ३४—आश्चर्य का अंग | ६५६ |


*( इति सवैया के अंगों की सूची )।*

# चतुर्थ विभाग

## साखी ६६३-८१८


| अंग | पृष्ठ |
|---|---|
| १—गुरुदेव को अङ्ग | ६६५ |
| २—सुमरण का अङ्ग | ६७६ |
| ३—विरह का अङ्ग | ६८१ |
| ४—बन्दगी का अङ्ग | ६८७ |
| ५—पतिव्रत का अङ्ग | ६९१ |

| अंग | पृष्ठ |
|---|---|
| ६— उपदेशचिनावनी का अङ्ग | ६९६ |
| ७—कालचितावनी का अङ्ग | ७०२ |
| ८— नारीपुरुष श्लेष का अङ्ग | ७०७ |
| ९— देहात्म विछोह का अङ्ग | ७१० |
| १०—तृष्णा का अंग | ७१२ |
| ११ – अधीर्य उराहने का अङ्ग | ७१५ |
| १२—विश्वास का अङ्ग | ७१७ |
| १३—देह मलिनता गर्वप्रहार का अङ्ग | ७२० |
| १४—दुष्ट का अङ्ग | ७२१ |
| १५- मनका अङ्ग | |
| मन का श्लेष | |
| १६—चाणक का अङ्ग | ७३३ |
| १७—वचन विवेकका अङ्ग | ७३५ |
| १८—सूरातन का अङ्ग | ७३८ |
| १९—साधु का अङ्ग | ७४१ |
| २०— विपर्जय का अङ्ग | ७५७ |
| २१—समर्थाई आश्चर्य का अङ्ग | ७६२ |
| २२—अपने भाव का अङ्ग | ७६८ |
| २३—स्वरूप विस्मरण का अङ्ग | ७७१ |
| २४—मोक्ष्यज्ञान का अङ्ग | ७७६ |
| २५- अवस्था का अंग:— | ७८१ |
| अवस्था का अन्य भेद १ | ७८३ |
| अवस्था का अन्य भेद २ | ,, |
| अवस्था का अन्य भेद ३ | ,, |
| अवस्था का अन्य भेद ४ | ७८४ |
| अवस्था का अन्य भेद ५ | ७८५ |
| अवस्था का अन्य भेद ६ | ७८७ |

| अंग | पृष्ठ |
|---|---|
| २६—विचार का अंग | ७८८ |
| २७—अक्षर विचार अंग | ७९३ |
| २८—आत्मानुभव का अङ्ग | ७९६ |
| २९—अद्वैत ज्ञान का अङ्ग | ८०१ |
| ३० { ज्ञानी का अङ्ग। | ८०५ |
| ज्ञानी चार प्रकार भेद। | ८१३ |
| ३१- { अन्योन्य भेद अंग १— | ८१३ |
| अन्य भेद २ | ८१४ |
| अन्य भेद ३ | ८१५ |
| अन्य भेद ४ | ८१६ |
| अन्य भेद ५ | " |
| अन्य भेद ६ | ८१७ |

*( इति साखी के अंगों की सूची )।*

# पांचवां विभाग

## पद ( भजन ) ८१९–९३८

| | पृष्ठ |
|---|---|
| ( १ ) राग जकड़ी गोडी:— | ८२१ |
| ( १ ) देह फटै सुनि प्रानिया काहे होत उदास वे | ८२१ |
| ( २ ) अलख निरंजन ध्यावउ और न जांचउ रे | ८२३ |
| ( ३ ) ताहि न यहु जग ध्यावई जानैं सब सुख आनन्द होइ रे | ८२५ |
| ( ४ ) हरि भजि बौरी हरि भजु त्यजु नैहर कर मोहु | " |

| पद | पृष्ठ |
|---|---|
| ( ५ ) ये तहां झूलहिं सन्त सुजान सरस हिंडोलना | ८२६ |
| ( ६ ) सन्तो भाई पानी बिन कछु नाहीं | ८२६ |
| ( ७ ) सन्तो भाई सुनिये एक तमासा | ८२७ |
| ( ८ ) देखो भाई कामिनि जग में ऐसी | ८२८ |
| ( ९ ) सन्तो भाई पद में अचिरज भारी | " |
| ( १० ) पल पल छिन काल ग्रसत तोहि रे | ८२९ |
| ( ११ ) भया मैं न्यारा रे | " |
| ( १२ ) काहे कौं तू मन आनत भै रे | ८३० |
| **( २ ) राग माली गौडोः—** | **८३०** |
| ( १ ) हरि नाम तैं सुख ऊपजे मन छाडि आन उपाइ रे | ८३० |
| ( २ ) सत संग नित प्रति कीजिये मति होइ निर्मल सार रे | ८३१ |
| ( ३ ) ब्रह्मज्ञान विचार करि ज्यौं होइ ब्रह्मस्वरूप रे | " |
| ( ४ ) परब्रह्म है परब्रह्म है परब्रह्म अमिति अपार रे | " |
| ( ५ ) जग तैं जन न्यारा रे | ८३२ |
| ( ६ ) गुरु ज्ञान बताया रे जन झूठ दिखाया रे | " |
| **( ३ ) राग कल्याणः—** | **८३२** |
| ( १ ) तोहि लाभ कहा नर देह को | " |
| ( २ ) नर राम भजन करि लीजिये | ८३३ |
| ( ३ ) नर चिन्त न करिये पेट की | " |
| ( ४ ) जग झूठौ है झूठौ सही | ८३४ |
| ( ५ ) तत थेई तत थेई तत थेई ताथी | " |
| **( ४ ) राग कान्हरौः—** | **८३५** |
| ( १ ) राम छबीले कौ मन मेरे | " |
| ( २ ) सन्त सुखी दुखमय संसारा | " |

| पद | पृष्ठ |
|---|---|
| ( ३ ) सन्त समागम करिये भाई | ८३५ |
| ( ४ ) हरि सुख की महिमां शुक जान | ८३६ |
| ( ५ ) सब कोउ आप कहावत ज्ञानी | " |
| ( ६ ) तूं अगाध परब्रह्म निरंजन को अब तोहि लहै | " |
| ( ७ ) ज्ञान तहां जहां द्वन्द्व न कोई | ८३७ |
| ( ८ ) पण्डित सो जु पढै यह पोथी | " |
| ५—राग बिहागडोः— | ८३७ |
| ( १ ) हो वैरागी राम तजि किहि देश गये | ८३७ |
| ( २ ) माई हो हरि दरसन की आस | ८३८ |
| ( ३ ) हमारे गुरु दोनी एक जरी | " |
| ( ४ ) मन मेरे उलटि आपुकों जानि | ८३९ |
| ( ५ ) हाहा रे मन हाहा | " |
| ( ६ ) तू ही रे मन तू ही | ८४० |
| ( ७ ) माई रे आपणपो जू ज्यों सांभलि नै जिमना तिम हूज्यौं | " |
| ६—राग केदारोः— | ८४१ |
| ( १ ) व्यापक ब्रह्म जानहुं एक | " |
| ( २ ) देखहु एक है गोविन्द | " |
| ( ३ ) ज्ञान बिन अधिक अरूझत है रे | ८४२ |
| ( ४ ) हरि बिन सब भ्रम भूलि परे हैं | " |
| ७—राग मारूः— | ८४३ |
| ( १ ) लगा मोहि राम पियारा हो | " |
| ( २ ) मेरै जिय आई ऐसी हो | " |
| ( ३ ) सुन्यो तेरो नीको नाऊं हो | ८४४ |
| ( ४ ) सोई जन राम कौं भावै हो | " |

अंग — पृष्ठ

(५) जुवारी जूवा छाडो रे — ८४५
(६) ऐसी मोहि रैनि विहाई हो — ,,
(७) ज्ञानी ज्ञान कौं जानै हो — ८४६

८—राग भैरूं:— ८४६

(१) वेगि वेगि नर राम संभाल — ८४६
(२) घट विनसै नहिं रहै निदाना — ८४७
(३) बीरज नाम भये फल पावै — ,,
(४) सोई है सोई है सोई है सब मैं — ,,
(५) किम छै किम छै काम निहकाम छै — ८४८
(६) ऐसा ब्रह्म अखण्डित भाई — ,,
(७) सोवत सोवत सोवत आयौ — ८४९
(८) तू ही तू ही तू ही — ,

—राग ललित:— ८५०

(१) तू अगाध तू अगाध देवा — ८५०
(२) द्वार प्रभु के जाचन गइये — ,,
(३) अब हूं हरि को जाचन आयो — ,,
(४) तुम प्रभु दीन दयाल मुरारी — ८५१
(५) आजु मेरे गृह सतगुरु आये — ,,
(६) जागि सबेरे जागि सबेरे जागि परे तें तू ही है रे — ८५२

१०—राग काल्हेडो:— ८५२

(१) जो यो पूरण ब्रह्म अखण्ड सनातन एक छै — ,,
(२) कांई अद्भुत यात अनूप कही जाती न थी — ८५३
(३) तम्हे सांभालिज्यो श्रुतिसार वाक्य सिद्धान्तना — –

| पद | पृष्ठ |
| --- | --- |
| (४) जे न्हे हृदये ब्रह्मानन्द निरंतर थाइ छै | ८५४ |
| ११—राग देवगंधारः— | ८५५ |
| (१) अबकै सतगुरु मोहि जगायो | ,, |
| (२) अबतौ ऐसै करि हम जान्यौं | ,, |
| (३) पद मैं निर्गुण पद पहिचाना | ८५६ |
| (४) अब हम जान्यौ सब मैं साखी | ,, |
| १२—राग बिलावलः— | ८५७ |
| (१) संत भले या जग मैं आये | ८५७ |
| (२) सोइ सोइ सब रैनि बिहानी | ८५८ |
| (३) कौती विधि पीव रिझाइये अनी सुनु सखिय सयानी | ८५८ |
| (४) जो पियको ब्रत ले रहै सो पिय हि पियारी | ८५९ |
| (५) आव असाडे यार तू चिर कि कू लाया (पं०) | ८६० |
| (६) कैसे राम मिलै मोहि संतो | ,, |
| (७) रे मन राम सुमरि | ८६१ |
| (८) सब कै आहि अन्न मै प्रान | ८६२ |
| (९) है कोई योगी साधै पौना | ,, |
| (१०) गुरु बिन गति गोविंद की जानी नहि जाई | ८६३ |
| (११) ऐसा सतगुरु कीजिये करनी का पूरा | ८६३ |
| (१२) ख्याली तेरे ख्याल का कोई अंत न पावै | ८६४ |
| (१३) एकै ब्रह्म बिलास है सूक्ष्म अस्थूला | ,, |
| (१४) एक अखण्डित देखिये सब स्वयं प्रकासा | ८६५ |
| (१५) जाकै हिरदै ज्ञान है ताहि कर्म न लागै | ८६६ |
| १३—राग टोडीः— | ८६६ |
| (१) राम रमइयौ यौं समझियौ | ,, |
| (२) राम भुलावै राम भुलावै | ,, |

| पद | पृष्ठ |
|---|---|
| **१५—राग सिंधूड़ो:—** | **८७६** |
| ( १ ) दादू सूर सुभट दल थंभण | ८७६ |
| ( २ ) सोई सूर वीर सावंत सिरोमनि | ८८० |
| ( ३ ) द्वै दल आइ जुडे धरणी पर | " |
| ( ४ ) लडफडै सूर नीसान घाई पडै | ८८१ |
| ( ५ ) महा सूर तिन की जस गाऊं | ८८२ |
| **१६—राग सोरठ:—** | **८८३** |
| ( १ ) ऐसो तैं जूझ कियौ गढ घेरी | " |
| ( २ ) भाजै काईरे भिडि भारथ साम्हौ | ८८४ |
| ( ३ ) सोई औ गाढ रे रण रावत वाको | ८८५ |
| ( ४ ) जो कोई सुनै गुरु की बानी | ८८६ |
| ( ५ ) मेरा मन राम सौं लागा | " |
| ( ६ ) ऐसो योग युगति जब होई | ८८७ |
| ( ७ ) हमारै साहु रमइया मोटा | ८८८ |
| ( ८ ) देखहु साहु रमइया ऐसा | ८८८ |
| ( ९ ) मोहि सतगुरु कहि समुझाया हो | ८८९ |
| ( १० ) मेरे सतगुरु बडे सयाने हो | " |
| ( ११ ) उस सतगुरु की बलिहारी हो | ८९० |
| ( १२ ) सोई सन्त भला मोहि लागै हो | " |
| ( १३ ) वै संत सकल सुखदाता हो | ८९१ |
| ( १४ ) भाई रे सतगुरु कहि समुझाया | " |
| ( १५ ) भाई रे प्रगट्या ज्ञान उजाला | ८९२ |
| ( १६ ) सब कोऊ भूलि रहे इहि बाजी | ८९३ |

| पद | पृष्ठ |
|---|---|
| १७—राग जैजैवन्ती:— | ८९४ |
| (१) काहे कौं भ्रमत है तू बावरे अनित्र जाइ | ” |
| (२) आपुकौं संभारि जन | ” |
| १८—राग रामगरी:— | ८९५ |
| (१) अवधू भेस देखि जिनि भूलै | ” |
| (२) संत चले दिशि ब्रह्म की | ८९६ |
| (३) सतगुरु शब्दहुं जे चले तेई जन छूटे | ” |
| (४) यह सब जानि जग की खोट | ८९७ |
| (५) नटवट रच्यौ नटवै एक | ” |
| (६) यहु तन ना रहै भाई | ८९८ |
| (७) एक निरंजन नाम भजहु रे | ” |
| (८) ऐसी भक्ति सुनहु सुखदाई | ८९९ |
| (९) तूं ही राम हूं ही राम | ” |
| १९—राग वसंत:— | ८९९ |
| (१) इनि योगी छीनी गुरु की सीख | ” |
| (२) मेरे हिरदै लागो शब्द बान | ९०० |
| (३) ऐसो बाग कियौ हरि अललराइ | ” |
| (४) ऐसो फागुन खेलै संत कोइ | ९०१ |
| (५) हम देखि धर्मन कियो विचार | ९०२ |
| (६) तुम खेलहु फाग पियारे कंत | ” |
| (७) देखो घट घट आनम राम | ९०३ |
| २०—राग गौंड:— | ९०३ |
| १) मेरा प्रीतम प्रान अयार फव घरि आइ है | ” |

| पद | पृष्ठ |
|---|---|
| ( २ ) सुख वेगि मिलहु किन आइ मेरा लाल रे | ६०४ |
| ( ३ ) विरहनि है तुम दरस पियासी | " |
| ( ४ ) लागी प्रीति पिया सौं सांची | ६०५ |
| ( ५ ) आज दिवस धनि राम दुहाई | " |
| २१—राग नट:— | ६०६ |
| ( १ ) यह तौ एक अचंभौ भारी | " |
| ( २ ) बाजी कौन रची मेरे प्यारे | " |
| ( ३ ) तेरी अगम गति गोपाल | ६०७ |
| ( ४ ) देखहु अकह प्रभू की बात | " |
| २२—राग सारंग:— | ६०८ |
| ( १ ) मेरो पिय परदेश लुभानौ री | " |
| ( २ ) अंधे सो दिन काहे भुलायौ रे | ६०९ |
| ( ३ ) कोनै भ्रम भूले अंधला | " |
| ( ४ ) देखहु दुरमति या संसार की | ६१० |
| ( ५ ) या मैं कोऊ नहीं काहू को रे | " |
| ( ६ ) स्वामी पूरन ब्रह्म विराम हौ | ६११ |
| ( ७ ) बलिहारी हूं उन संत की | " |
| ( ८ ) आये मेरे अलख पुरुष के प्यारे | ६१२ |
| ( ९ ) संतनि जब गुर पार परे | " |
| ( १० ) करि मन उन संतनि की सेवा | " |
| ( ११ ) राम निरंजन की बलिहारी | ६१३ |
| ( १२ ) कहौ यहु ज्ञान मरम गुरदेव की | " |
| ( १३ ) कबौं हम होंगे [illegible] | ६१४ |
| ( १४ ) कबौं हम होंगे [illegible] | " |

| पद | पृष्ठ |
|---|---|
| २३—राग मलारः— | ६१५ |
| (१) अब हम गये रामजी कै सरनै | " |
| (२) देखो माई आज भलो दिन लागत | " |
| (३) पिय मेरै वार कहां धौं लाई | " |
| (४) हम पर पावस नृप चढि आयौ | ६१६ |
| (५) करम हिंडोलना झूलत सब संसार | ६१६ |
| (६) देखो माई ब्रह्माकाश समानं | ६१७ |
| २४—राग काफीः— | ६१८ |
| (१) इन फाग सबनि कौं घर खोयो हो | " |
| (२) मेरे मनि सलौने साजना हो | ६१९ |
| (३) मोहि फाग पिया बिन दुःख नयो हो | ६२० |
| (४) रमइया मेरा साहिबा हो | " |
| (५) पिय खेलहु फाग सुहावनो हो | ६२१ |
| (६) हरि आप अपरछन ह्वै रहे हो | ६२२ |
| (७) बहुतक दिवस भये मेरे सम्रथ सांइयां | ६२३ |
| (८) तूही तूही तूही तूही तूही तूही सांई | ६२४ |
| (९) पीव हमारा मोहि पियारा | " |
| (१०) आमनी सुन्यौ है माई मंदिमौ पिया को | ६२५ |
| (११) खूब तेरा नूर यारा खूब तेरे थाइकैं | " |
| (१२) महबूब सलौने मैं तुझ काज दिवाना | ६२६ |
| (१३) सहज सुन्नि का मेला अभि अन्तरि मेला | " |
| (१४) अलख निरंजन धीरा कोई जानै वीरा | ६२७ |
| २५—राग गौराकः— | ६२१ |
| (१) लाल मेरा लहिया तू मुझ बहुत पियारा | " |

| पद | पृष्ठ |
|---|---|
| ( २ ) ढोल न रे मेरा भावता मिलि मुझ आइ सँवेरा | ६२८ |
| ( ३ ) प्रीतम रे मेरा एक तू और न दूजा कोई | " |
| ( ४ ) राला रे सिरजनहार का | ६२६ |
| २६—राग संकराभरनः— | ६२६ |
| ( १ ) मन कौन सौं जाइ अटक्यौरे | " |
| ( २ ) मन कौन सौं लागि भूल्यौ रे | ६३० |
| २७—राग धनाश्रीः— | ६३० |
| ( १ आवो मिलहु रे संत जना हो हो होरी | " |
| ( २ ) मीयां हर्दम हर्दम रे अपने साई को संभाल | ६३१ |
| ( ३ ) हौं तो तेरी हिकमति की कुरबान मौले साई थे | ६३२ |
| ( ४ ) सांई तेरे बंदों की बलिहारी | ६३३ |
| ( ५ ) अहो हरि देहु दरस अरस परस तरसत मोहि जाई | " |
| ( ६ ) सजन सनेहिया छाइ रहे परदेस | ६३४ |
| ( ७ ) हरि निरमोहिया कहा रहे करि वास | " |
| ( ८ ) हरि हम जाणिया है हरि हम ही माहो | ६३५ |
| ( ९ ) ब्रह्म विचार तैं ब्रह्म रह्यौ ठहराइ | " |
| ( १० ) दृश्यते वृक्ष एक अति चित्रं ( संस्कृत ) | ६३६ |
| ( ११ ) फ गतनिजपर विभ्रम भेदं ( सस्कृत ) | ६३७ |
| ( १२ ) आरती-आरती पर ब्रह्म की कीजै | " |
| ( १३ ) आरती—आरती ऐसैं करौं गुसांई | ६३८ |


( इति पदों की सूची ) ।

# छठा विभाग

## फुटकर काव्य संग्रह


| विषय | पृष्ठ |
|---|---|
| १–(क) चौबोला | ६४१ |
| २–(ख) गूढार्थ | ६४७ |
| ३–(ग) आद्याक्षरी | ६५३ |
| ४–(घ) आदि अन्त अक्षर भेद | ६५५ |
| ५–(ङ) मध्याक्षरी | ६५६ |
| ६–(च) चित्रकाव्य के बंध:— | ६६३ |
| (१) छत्र बंध | ,, |
| (२) कमल बंध (पहिला) | ६६५ |
| (३) कमल बंध (दूसरा) | ६६६ |
| (४) चौकी बंध (पहिला) | ६६७ |
| (५) चौकी बंध (दूसरा) | ,, |
| (६) गोमूत्रिका बंध | ,, |
| (७) चौपड़ बंध | ६६८ |
| (८) खीनपोश बंध | ,, |
| (९) वृक्ष बंध (पहिला) | ,, |
| (१०) वृक्ष बंध (दूसरा) | ,, |
| (११) नागबंध | ६७१ |
| (१२) हारबंध | ,, |

| विषय | पृष्ठ |
|---|---|
| ( १३ ) कंकण बन्ध ( पहिला ) | ९७१ |
| ( १४ ) कंकण बन्ध ( दूसरा ) | ९७२ |
| ७—( छ ) कविता लक्षण ( ७ ) | " |
| ( ज ) गणागण विचार | " |
| ( झ ) गणों के देवता और फल | ९७३ |
| ८—( ञ ) संख्या वर्णन ( १० ) | ९७७ |
| ९—गणना छप्पै पंचक | ९८५ |
| ( ट ) नवनिधि के नाम | " |
| ( ठ ) अष्टसिद्धि के नाम | " |
| ( ड ) सप्त वारों के नाम | ९८६ |
| ( ढ ) बारहमास के नाम | " |
| (ण) बारह राशि के नाम ( १५ ) | " |
| १०—( त ) ज्ञान गरक "छप्पय एकादशी" | ९८७ |
| ११—( थ ) पंच बिधानी | ( नहीं है ) |
| १२—( द ) अन्तर्लापिका | ९९२ |
| १३—( ध ) बहिर्लापिका | ९९४ |
| १४ —( न ) निमात छन्द ( २० ) | " |
| १५—(प) निगड बन्ध ( पहिला ) | ९९५ |
| (फ) निगड बन्ध ( दूसरा ) | " |
| १६—( ब ) सिंहावलोकिनी | ९९८ |
| १७—( भ ) प्रतिलोम अनुलोम | ९९९ |
| १८—( म ) दीर्घाक्षरी ( २५ ) | " |
| १९—( य ) ज्ञान प्रश्नोत्तर "छप्पय चौकड़ी" | " |
| २०—( र ) "काया कुण्डलिया" | १००१ |

| विषय | पृष्ठ |
|---|---|
| २१—( ल ) संस्कृत श्लोक | १००२ |
| २२—( व ) देशाटनके सवैया | १००४ |
| २३—( श ) अन्त समय की साखी ( ३० ) | १००५ |


( इति फुटकर काव्य-संग्रह की सूची । )



॥ श्री परमात्मने नमः ॥

# अथ सवैया (सुन्दरविलास)

## ॥ अथ गुरुदेव को अंग (१) ॥

इन्दव

मौज करी गुरुदेव दया करि शब्द सुनाइ कह्यौ हरि नेरौ।
ज्यौं रवि कैं प्रगट्यैं निशि जात सु दूरि कियौ भ्रम भानि अंधेरौ॥
काइक बाइक मानस हू करि है गुरुदेव हि वंदन मेरौ।
सुन्दरदास कहै कर जोरि जु दादूदयाल कौ हूं नित चेरौ॥१॥

---

ॐ ग्रन्थकर्त्ता श्री सुन्दरदासजी ने इस ग्रन्थ का नाम "सवईया" (सवैया) ही रक्खा था ऐसा ही प्रतीत होता है। "सुन्दरविलास" यह नाम पीछे से किसी ने धरा, है इस पर और सवैया छन्द पर भूमिका और परिशिष्ट "छन्दतालिका" में विस्तार से लिख दिया है।

इन्दव छन्द—इसका दूसरा नाम मत्तगयन्द है—२३ अक्षर का—७ भगण+२ गुरु—११, १२ पर यति होती है। यह सवैया का प्रधान भेद है। जब आठ भगण=२४ अक्षर हो तो किरीट सवैया कहाता है।

(१) मौज (फा०) लहर, आनन्द। हरि नेरौ=परमात्मा को अत्यन्त निकट वा पास बता दिया अर्थात् अपने भीतर ही। वा जीव अपना ही ईश्वर है। यह 'तत्वमसि' और 'अहम्ब्रह्मास्मि' के तात्पर्य का द्योतक पद है। भानि अन्धेरौ=भ्रम-रूपी अन्धकार को हटा कर। ज्ञान के प्रकाश से अज्ञानरूपी अन्धेरा नाश हो जाता है। काइक बाइक=कायिक, दण्डवत, प्रणाम। वाचिक या वचन द्वारा, स्तुति आदि

पूरण ब्रह्म विचार निरन्तर काम न क्रोध न लोभ न मोहै।
श्रोत्र त्वचा रसना अरु घ्राण सु देपि कछू कहुं नैंन न मोहै॥
ज्ञान स्वरूप अनूप निरूपण जास गिरा सुनि मोहन मोहै।
सुन्दरदास कहै कर जोरि जु दादूदयाल हि मोर नमो है॥ २॥
धीरजवंत अडिग्ग जितेन्द्रिय निर्मल ज्ञान गह्यौ दृढ आदू।
शील संतोष क्षमा जिनकैं घट लागि रह्यौ सु अनाहद नादू॥
भेष न पक्ष निरन्तर लक्ष जु और नहीं कछु वाद विवादू।
ये सब लक्षन हैं जिन मांहि सु सुन्दर कै उर है गुरु दादू॥ ३॥
भौ जल मैं बहि जात हुते जिनि काढि लिये अपने करि आदू।
और संदेह मिटाइ दियौ सब काननि टेरि सुनाइ कै नादू॥
पूरण ब्रह्म प्रकाश कियौ पुनि छूटि गयौ यह वाद-विवादू।
ऐसी कृपा जु करी हम ऊपर सुन्दर कै उर है गुरु दादू॥ ४॥

---

उच्चारण से। मानस=मन से वा अन्तःकरण में विचार द्वारा भावना से। वन्दन=प्रणाम। नित चेरौ=सदा सर्वदा ऐसे परम दयालु सच्चे गुरु का शिष्य रहना सौभाग्य है। सदा दास।

(२) मोहै=मोह (मोहादिक उनमें नहीं है)। नैंन न मोहै=श्रोत्रादि इन्द्रियों के विषय उनको मोहित नहीं कर सकते। जितेन्द्रिय। मोहन मोहै=अत्यन्त मनोहर मन को लुभानेवाली, वा मोह भी नीचा वा लज्जित हो जाता है, मोहादिक उस वाणी से नहीं रहते। नमो=नमस्कार।

(३) आदू=सनातन। अनाहद नादू=अनाहत नाद (योगवृत्ति में—ॐकार स्वयम्भु शब्द। बिना आहत वा टक्कर के स्वयम् ही जो शब्द अन्दर आत्मा में होता है। यह योगीगम्य है।

(४) अपने करि आदू=अपने निज के कर लिये। गुरु ने शिष्य को साधन और उपदेश द्वारा आप जैसा आदू=ठेठ वैसा ही, कर लिया। 'कीया आप समान'। वाद विवादू=द्वैतभाव, तर्कना, ऊहापोह।

कोउक गोरष कौं गुरु थापत कोउक दत्त दिगम्बर आदू।
कोउक कंथर कोउ भरथ्थर कोउ कबीर कोउ राषत नादू॥
कोउ कहै हरदास हमारे जु यौं करि ठानत वाद विवादू।
और तौ संत सबै सिर ऊपर सुन्दर कै उर है गुरु दादू॥५॥
कोउ विभूति जटा नख धारि कहै यह भेष हमारौ हि आदू।
कोउक कांन फराइ फिरै पुनि कोउक सींग बजावत नादू॥
कोउक केश लुचाइ करै व्रत कोउक जंगम कै शिव बादू।
ये सब भूलि परै जित ही तित सुन्दर कै उर है गुरु दादू॥६॥
जोगि कहैं गुरु जैन कहैं गुरु बोध कहैं गुरु जंगम मांनैं।
भक्त कहैं गुरु न्यासी कहैं वनवासि कहैं गुरु और बषानैं॥
शेष कहै गुरु सोफि कहैं गुरु याही तैं सुन्दर होत हरानै।
वाहु कहैं गुरु वाहु कहैं गुरु है गुरु सोइ सबै भ्रम भानैं॥७॥
सो गुरुदेव लिपै न छिपै कछु सत्व रजो तम ताप निवारी।
इंद्रिय देह मृषा करि जानत शीतलता समता उर धारी॥
व्यापक ब्रह्म बिचार अखंडित द्वैत उपाधि सबै जिनि टारी।
शब्द सुनाइ संदेह मिटावत "सुंदर वा गुरु की बलिहारी"॥८॥

---

(५) दत्त=दत्तात्रेय महामुनि। दिगम्बर=नग्न, नाथ। कंथर=महायोगी नवनाथों में से। भरथर=भर्तृहरि मत्स्येन्द्र का शिष्य। हरदास=हरिदास निरंजनी।

(६) कांन फराई=कानीफ के सम्प्रदाय में मुद्रा कानों में धारनेवाले योगी। केश लुचाइ=केश लुञ्चन जैन साधुओं में होता है। जङ्गम=योगियों की एक शाखा जो स्थिर नहीं रहते, भ्रमते हैं।

(७) बोध=बौद्ध लोग। न्यासी=संन्यासी, वा न्यास ध्यान करनेवाले। सोफि=सूफी, मुसल्मानों में भक्ति मिश्रित वेदान्ती।

(८) मृषा=असत्य, मिथ्या। शीतलता=शीतलता, धैर्यमय शान्ति। अक्रोधता। समता=सब को समान जानना। समदर्शीपना। व्यापक=सर्व में अन्त-

पूरण ब्रह्म बताइ दियौ जिनि 'एक अखण्डित व्यापक सारै।
रागरु दोष करौं अब कौन सौं जोइ है मूल सोई सब डारै॥
संशय शोक मिट्यौ मन कौ सब तत्व विचार कह्यौ निरधारै।
सुन्दर शुद्ध किये मल धोइ "सुहै गुरु कौ उर ध्यान हमारै"॥ ९॥

ज्यौं कपरा दरजी गहि ब्यौंतत काष्ट हि कौं बढई कसि आनैं।
कंचन कौं जु सुनार कसै पुनि लोह कौ घाट लुहार हि जानैं॥
पाहन कौं कसि लेत सिलावट पात्र कुम्हार कै हाथ निपानैं।
तैसैंहि शिष्य कसै गुरुदेव जु "सुंदरदास तबै मन मानैं"॥ १०॥

मनहर

शत्रु ही न मित्र कोऊ जाकै सब हैं समान
देह कौ ममत्व छाडैं आतमा ही राम हैं।
और ऊ उपाधि जाकै कबहू न देपियत
सुखके समुद्र मैं रहत आठौं जाम हैं॥
ऋद्धि अरु सिद्धि जाकै हाथ जौरि आगै षरी
सुंदर कहत ताकै सब ही गुलाम हैं।
अधिक प्रशंसा हम कैसैं करि कहि सकैं
"ऐसै गुरुदेव कौं हमारे जु प्रनाम हैं"॥ ११॥

---

र्यामी। अखण्डित=अखण्ड, पूर्ण, एकरस। द्वैत उपाधि=माया को सत्य मानना तथा जीव ब्रह्म को भिन्न स्वतन्त्र मानना द्वैत कहाता है। माया को मिथ्या मानना और जीव ब्रह्म को एक मानना अद्वैत कहाता है।

(९) संशय=सन्देह। जीव ब्रह्म है, या भिन्न है, ईश्वर से माया उत्पन्न है वा स्वतन्त्र ? ऐसे सन्देह। शोक=फिक्र करना कि जीव की कैसे मोक्ष होगी ! दुःख की निवृत्ति क्यों कर हो सकै इत्यादि। मल=पाप, मल, विक्षेप, आवरण।

(१०) कसै=कसौटी पर लगा कर जाँचै वा ताव देकर साफ करै। निपानै=घड़ा जाय, बनै।

ज्ञान कौ प्रकाश जाकै अंधकार भयौ नाश
देह अभिमान जिनि तज्यौ जानि सार धी।
सोई सुख सागर उजागर वैरागर ज्यौं
जाके बैन सुनत बिलात है बिकार धी॥
अगम अगाध अति कोऊ नहिं जानै गति
आतमा कौ अनुभव अधिक अपार धी।
ऐसौ गुरदेव बंदनीक तिहुं लोक माँहि
सुंदर बिराजमान शोभत उदार धी॥ १२॥

काहू सौ न रोष तोष काहू सौं न राग दोष
काहू सौं न वैरभाव काहू की न घात है।
काहू सौ न वकवाद काहू सौं नहीं विषाद
काहू सौं न संग न तौ कोउ पक्षपात है॥
काहू सौं न दुष्ट बैन काहू सौ न लैन दैन
ब्रह्म को विचार कछु और न सुहात है।
सुन्दर कहत सोई ईशनि कौ महाईश
"सोई गुरुदेव जाकै दूसरी न बात है"॥ १३॥

---

( १२ ) सारधी=सारग्राही बुद्धि द्वारा। विवेक बल से। वैरागर=हीरा। हीरा मणि के समान उजागर=शुद्ध कान्तिधारी और प्रशस्त बहुमूल्य। बिलात=मिट जाय। बिकार धी=कलुषता की बुद्धि, कुत्सित बुद्धि।

मनहर छन्द=इसको कवित्त वा घनाक्षरी भी कहते हैं। ३१ अक्षर का, १६+१५ पर बिराम, अन्त में एक गुरु। ('सवैया' नाम के ग्रन्थ में यह छन्द आया सो कोई दोष नहीं क्योंकि ग्रन्थ में इन्दव से प्रारम्भ और उस ही सवैया की प्रधानता है। (देखिये भूमिका सवैया प्रकरण) (तथा परिशिष्ट "सवैया छन्द"।)

( १२ ) बन्दनीक=बन्दनीय, सेवायोग्य। उदार धी=सब पर कृपा की दृष्टि से सब पर परोपकार करने की बुद्धिवाला।

(१३) घात=हानि पहुचानेकी दाव-घात, वैरभाव। विषाद=क्लेश, मन का खिचाव।

लोह कौं ज्यौं पारस पषान हूं पलटि लेत
कंचन छुवत होइ जग मैं प्रवानियें।
द्रुम कौं ज्यौं चन्दन हूं पलटि लगाइ बास
आपुकं समान ताके शीतलता आनियें॥
कीट कौं ज्यौं भृङ्ग हू पलटि कै करत भृङ्ग
सोउ उडि जाइ ताकौ अचिरज मानियें।
सुन्दर कहत यह सगरे प्रसिद्ध बात
"सद्य शिष्य पलटै सु सत्य गुरु जानिये"॥ १४॥
॥गुरु विन ज्ञान नांहि गुरु विन ध्यान नांहि
गुरु बिन आतमा विचार न लहतु है।
गुरु विन प्रेम नांहि गुरु विन प्रीति नांहि
गुरु बिन शील हू संतोष न गहतु है॥
गुरु बिन प्यास नांहि बुद्धि को प्रकाश नांहि
भ्रम हू को नाश नांहि संशय रहतु है।
गुरु बिन बाट नांहि कौडा बिन हाट नांहि
सुंदर प्रगट लोक वेद यौं कहतु है॥ १५॥

---

(१४) पषान=पाषान, पत्थर। पलटि लेत=बदल कर सोना बना देता है। द्रुम=वृक्ष। भृङ्ग=कुम्हारी भौंरा जिसका ऐसा विश्वास है कि शब्द गुञ्जार से लटका भौंरा बनाता है। परन्तु यह बात मिथ्या है यह तो अण्डा गुआले में रख कर लट को उसमें घुसा कर मुंह बन्द कर देती है अण्डा पक कर फूट कर बच्चा निकल कर उस लट को खा-पी कर मिट्टी की पापड़ी को सिर से फोड़ कर बाहर निकल आता है।

(१५) बाट=रस्ता, मार्ग। कौडा बिन हाट=नाणा पास हुये विना दुकानदारी चल नहीं सकती, वैसे ही सच्चे ज्ञानोपदेश देनेवाले गुरु बिना मुक्ति नहीं हो सकती है। यह मुहाविरा है। "आचार्यवान् भव" (श्रुति)—"गुरुर्ब्रह्मा गुरुर्विष्णुर्गुरुर्देवो महेश्वरः"—इत्यादि सहस्रों वचन हैं।

पढे के न बैठो पास आषिर न बांचि सकै
बिन हिं पढे तें कैसें आवत है फारसी ।
जौहरी के मिले बिन परष न जानै कोइ
हाथ नग लियें फिरै संशै नहिं टारसी ॥
बैद्यऊ मिल्यौ न कोऊ बूटी कौं बताइ देत
भेद बिनु पाये वाकै औषध है छारसी ।
सुंदर कहत मुख रंच हूं न देष्यौ जाइ
'गुरु बिन ज्ञान ज्यौं अंधेरै माहिं आरसी" ॥ १६ ॥

गुरु के प्रसाद बुद्धि उत्तम दशा कौं ग्रहै
गुरु के प्रसाद भव दुःख बिसराइये ।
गुरु के प्रसाद प्रेम प्रीति हू अधिक बाढै
गुरु के प्रसाद राम नाम गुन गाइये ॥
गुरु के प्रसाद सब योग की युगति जानैं
गुरु के प्रसाद शून्य मैं समाधि लाइये ।
सुन्दर कहत गुरुदेव जौ कृपालु होंहि
तिन के प्रसाद तत्व ज्ञान पुनि पाइये ॥ १७ ॥

---

(१६) बैठौ=बैठा । पास बैठना=संगति करना । आषिर=अक्षर । अक्षर बाचना=पढ़ना । फारसी आवत न=फारसी भाषा प्राप्त नहीं हो सकती । अर्थात् अनजान पदार्थ का ज्ञान गुरु के बताने से ही आ सकता है । टारसी=कोई पुरुष (सन्देह) को नहीं मिटावैगा । बूटी=औषधि । छार सी=मिट्टी सी । वृथा । 'अन्धेरे में आरसी'—कितना उत्तम उदाहरण है । वही ज्ञान सार्थक और सिद्ध-शुद्ध है जो गुरु द्वारा मिलै । गुरु प्रकाश के समान है । ज्ञान दर्पण समान है ।

(१७) प्रसाद=प्रसन्नता, कृपा । प्रेम प्रीति=भक्ति । युगति=युक्ति, साधन विधि । तिनके प्रसाद...—प्रसन्न हुए गुरु से—'जो' का सम्बन्ध 'तिनके' से है, और दूसरा अर्थ तो भी हो सकेगा ।

बूडत भौ सागर में आइकें वंघावै धीर
पारऊ लंघाइ देत नाव कौं ज्यौं पेवसौ।
पर उपकारी सब जीवनि के सारै काज
कबहूं न आवै जाके गुननि कौ छेव सौ॥
वचन सुनाइ भय भ्रम सब दूर करै
सुंदर दिषाइ देत अलष अभेव सौ।
औरऊ सनेही हम नीकै करि देषें सोधि
"जग मैं न कोऊ हितकारी गुरुदेव सौ"॥ १८॥

गुरु तात गुरु मात गुरु बंधु निज गात
गुरुदेव नख शिख सकल संवार्यो है।
गुरु दिये दिव्य नैन गुरु दिये सुख बैन
गुरुदेव श्रवन दे शब्द हू उच्चार्यो है॥
गुरु दिये हाथ पांव गुरु दियौ शीस भाव
गुरुदेव पिंड माँहि प्रान आइ डार्यो है।
सुंदर कहत गुरुदेव जू कृपाल होइ
फेरि घाट घरि करि मोहि निसतार्यो है॥ १९॥

कोऊ देत पुत्र धन कोऊ दल बल धन
कोऊ देत राज साज देव ऋषि मुन्यौ है।

---

(१८) लंघाइ=तिरादे, पार उतार दे। पेवसौ=केवट की तरह। छेव=अन्त। भय=संसार का। भ्रम=संशय, अज्ञान। अलष=ईश्वर जो बुद्धि या इन्द्रियों से जाना नहीं जाय। अभेव=अभेद। अखण्ड। का देवता, जिसका भेद न जाना जा सके, गुप्त, गुप्त। (अनन्य प्रसर कवि का "अभेद एकादशा" इसकी व्याख्या करता है)।

(१९) नख शिख संवार्यो=इस मानव देह को सुफल कर दिया। दिव्यनैन=अज्ञान की धुन्ध मिट कर ज्ञान का प्रकाश होने से दिव्यदृष्टि हो गया। श्रवन दे=उपदेश के मर्म को समझने की आन्तरिक बुद्धि या शक्ति देकर।

कोऊ देत जस मान कोऊ देत रस आन
　　　　कोऊ देत विद्या ज्ञान जगत मैं गुन्यौ है॥
कोऊ देत ऋद्धि सिद्धि कोऊ देत नव निद्धि
　　　　कोऊ देत और कछु तातैं शीस धुन्यौ है।
सुन्दर कहत एक दियौ जिनि राम नाम
　　　　गुरु सौ उदार कोउ देष्यौ है न सुन्यौ है॥ २०॥
भूमि हू की रेनु की तौ संख्या कोऊ कहत है
　　　　भार हू अठारा द्रुम तिन के जौ पात हैं।
मेघनि की संख्या सोऊ ऋषिनि कही विचारि
　　　　बूंदनि की संख्या तेऊ आइ कैं बिलात है॥
तारनि की संख्या सोऊ कही है पुरान माँहि
　　　　रोमनि की संख्या पुनि जितनेक गात हैं।
सुन्दर जहां लौं जंत सब ही कौ होइ अन्त
　　　　"गुरु के अनंत गुन कापै कहे जात हैं"॥ २१॥

---

(१९) हाथ पांव=ज्ञान के उच्च लोक में चढ़ने की शक्ति दी और सामग्री प्रदान की। शीश भाव=मस्तिष्क में ईश्वर की भावना धारने की शक्ति दी। पिंड माँहि प्राण=गुरु के उपदेश से पूर्व अन्यथा ज्ञान के कारण मानो यह शरीर वा अंतःकरण निर्जीव ही था। सत्यज्ञान के संचार से सजीव सा हो उठा। फेरि घाट घरि करि=इस देह (वा अन्तःकरणादि के ग्राम) को मानों फिर से घना कर सुडौल और योग्य बनाया, जैसे द्विजों में द्विजन्मा बनाने का वैदिक विधान है उस ही प्रकार दीक्षा देकर। [illegible]

(२०) घन=घना, बहुत। मुन्यौ=मुनिगण। आन=अतह, प्रभाव। गुन्यौ है=गुना गया, क्रिया द्वारा सिद्ध हुआ, गुणगान। शीस धुन्यौ=सिर हिलाया, अफसोस करना (कि गुरु होकर यह क्या हुआ)। रामनाम=परमात्मा का नाम जिससे बढ़ कर और कोई पदार्थ उभय लोक में नहीं। (२१) आइके बिलात=आकाश से पड़ कर नष्ट हो जाती हैं तो भी बुद्धिमानों ने उनकी गणना कर ली है।

गोविंद के किये जीव जात हैं रसातल कौं
गुरु उपदेशे सुतौ छूटैं जम फंदतें।
गोविन्द के किये जीव वस परे कर्मनि कैं
गुरु के निवाजे सो फिरत हैं स्वच्छंद तें॥
गोविंद के किये जीव बूड़त भौसागर मैं
सुन्दर कहत गुरु काढे दुख द्वंद तें।
और ऊ कहां लौं कछु मुख तें कहैं बनाइ
"गुरु की तौ महिमा अधिक है गोविन्द तें" ॥ २२ ॥

चिंतामनि पारस कलपतरु कामधेनु
और ऊ अनेक निधि वारि वारि नाषिये।
जोई कछु देषिये सु सकल विनाशवंत
बुद्धि मैं विचार करि बहु अभिलाषिये॥
तातें अब मन वच क्रम करि कर जोरि
सुन्दर कहत सीस मेलि दीन भाषिये।
बहुत प्रकार तीनो लोक सब सोधे हम
"ऐसी कौन भेंट गुरुदेव आगैं राषिये" ॥ २३ ॥

---

( २२ ) अधिक गोविन्द तें="गुरु गोविन्द दोनों खड़े काके लागों पाइ। बलिहारी गुरुदेव की सतगुर दिया मिलाइ।"—सुन्दरदासजी ने गुरु की महिमा गोविन्द से भी बढ़ा दी है।

( २३ ) बहु अभिलाषिये=यह उत्कृष्ट लालसा करें कि गुरु के लायक भेंट करने का कोई पदार्थ मिले। राषिये=धरिये, अर्पण कीजे।

( २४ ) दासभाव=भक्ति के अनेक भावों में से प्रभु के चरणों का चाकर ( हनुमानजी की तरह ) बना रहना दृढ़ता से। तैसे=उनके समान। अर्थात् प्रसिद्ध [illegible] चवान महात्मा।

महादेव वामदेव ऋषभ कपिलदेव
व्यासदेव शुक हू जैदेव नामदेव जू।
रामानन्द सुपानन्द कहिये अनंतानन्द
सुरसुरानन्द हू के आनन्द अछेव जू॥
रैदास कबीरदास सोझादास पीपादास
धनादास हू कै दासभाव ही की टेव जू।
सुन्दर सकल संत प्रगट जगत माहिं
तैसें गुरु दादूदास लागे हरि सेव जू॥ २४॥
गुरुदेव सर्वोपरि अधिक विराजमान
गुरुदेव सब ही तें अधिक गरिष्ट हैं।
गुरुदेव दत्तात्रय नारद शुकादि मुनि
गुरुदेव ज्ञान घन प्रगट वशिष्ट हैं॥
गुरुदेव परम आनन्दमय देषियत
गुरुदेव वर वरियान हू वरिष्ट हैं।
सुन्दर कहत कछु महिमा कही न जाइ
ऐसौ गुरुदेव दादू मेरे सिर इष्ट है॥ २५॥
योगी जैंन जगम संन्यासी बनवासी बौध
और कोऊ भेष पक्ष सब भ्रम भान्यौ है।

---

(२५) वरिष्ट=(जैसे गुरु, गरियान, गरिष्ट वैसे) अत्यन्त श्रेष्ठ।

(२६) भ्रम भान्यौं=उन मतों में जो भ्रम वा असत्य बातें थी उनको मिटा दिया। मत=मत, राज्य, सांप्रदायिक पन्थ। ऋषिसुर —मूल पुस्तकमें ऋषिसुर, मुनिसुर, कविसुर, पाठ है। परन्तु लय' और शुद्धताके कारण यह पाठ किया गया हैं। यद्यपि छंद उसही पाठ से ठीक था—"तापस मइ—पिसुरमु—निसुर क – विसुर ऊ" ॥ छंद-भग दोनों ही तरह नहीं है, कि अक्षर वे ही १६ बने रहते हैं। शुद्ध शब्द हैं—ऋषीश्वर, मुनीश्वर, कवीश्वर। ऊ=भी (जैसे 'तेऊ' में)

तापस ऋषीसुर मुनीसुर कवीसुर ऊ
सबनि को मत देषि तत पहिचान्यों है ॥
वेदसार मंत्रसार स्मृतिऊ पुरान सार
ग्रन्थनि को सार सोई हृदे मांहि आन्यौं है।
सुन्दर कहत कछु महिमा कही न जाइ
ऐसौ गुरुदेव दादू मेरे मन मान्यौं है॥ २६॥
जीते हैं जु काम क्रोध लोभ मोह दूरि किये
और सब गुननि कौ मद जिन भान्यौं है।
उपजै न कोउ ताप शीतल सुभाव जाकौ
सब ही में समता संतोष उर आन्यौं है॥
काहू सौं न राग दोष देत सब ही कौं पोष
जीवत ही पायौ मोष एक ब्रह्म जान्यौं है।

---

( २६ )···—वेदसार=वेदोंका सार, वेदांत ( उपनिषद आदि )। तंत्रशास्त्रों का सार-तंत्र=आत्मबल की वृद्धि और मंत्र द्वारा अनुष्ठान से व्यवहारिक और पारमार्थिक सिद्धि की प्राप्ति का विधान। स्मृति=धर्मशास्त्र, व्यवहारिक और परमार्थिक कर्मों की विधियोंका ऋषियों द्वारा प्रतिपादन किया विधान संग्रह। पुराण=पांच लक्षणों वाला सृष्टि आदि का वर्णन व प्राचीन कथाओं का अनुक्रम इत्यादि का संग्रह। ग्रंथनि=अन्य ग्रन्थ अन्य विद्याओं के ( षट्शास्त्र, साहित्य, व्याकरण, कोष, काव्य इत्यादि शिल्प आदि के )।—एक आत्मा के अपरोक्ष, अनुभव से दिव्य दृष्टि हो जाती है तब सब जगत् और विद्याएं हस्तामलक हो जाती है। इस ही को "अनुभव फुरना" कहते हैं। यही सिद्धि कहाती है जिससे बड़े २ चमत्कार प्रगट हो जाते हैं। आत्मा का बड़ा भारी लोक, आत्मा की बड़ी भारी ताकत और आत्मा का बड़ा-भारी खजाना है। यह अपार और अटूट है।

सुन्दर कहत कछु महिमा कही न जाइ
ऐसौ गुरुदेव दादू मेरे मन मान्यौं है ॥ २७ ॥

॥ इति उपदेश गुरुदेवको अंग ॥ १ ॥

## ॥ अथ उपदेश चितावनी को अंग (२) ॥

हसाल छन्द

( राम हरि राम हरि बोल सुवा ) ।

तौ सही चतुर तू जान परवीन अति परै जिनि पंजरै मोह कूवा ।
पाइ उत्तम जनम लाइ लै चपल मन गाइ गोविंद गुन जीति जूवा ॥
आपु ही आपु अज्ञान नलनी बंध्यौ बिना प्रभु बिमुख कै बार मूवा ।
दास सुन्दर कहै परम पद तौ लहै "राम हरि राम हरि बोलि सूवा" ॥१ ॥
नफ्स सैतान कौं आपुनी कैद करि क्यों दुनी मैं पस्या पाइ गोता ।
है गुनहगार भी गुनह हीं करत है पाइगा मार तब फिरै रोता ॥
जिनि तुझै पाक सौं अजब पैदा किया तू उसै क्यौं फरामोस होता ।
दास सुन्दर कहै सरम तबही रहै "हक तू हक तू बोलि तोता" ॥ २ ॥
आबकी बुन्द मौजूद पैदा किया नैंन मुख नासिका करि संजूती ।
ख्याल ऐसा करै उही लीये फिरै जागिकैं देखि क्या करै सुती ॥

---

( २७ ) मद भान्यौ—जो गुणों का मिथ्या अभिमान करते थे उनका गर्व गंजन किया । जीवतही पायो मोष=जीवन्मुक्त हो गये । दादूजी और उनके शिष्यों का जीवन्मुक्ति का सिद्धांत था ।

( उपदेश चितावनी ) १-हसाल छंद—३७ मात्राका छन्द जिसमें २० और १७ मात्रा पर विराम हो तथा अंत में यगण ( ।ऽऽ ) हो । इसमें और कड़खा छद में इतना ही भेद है कि कड़खा में ८, १२, ८,९ पर बिराम होता है, ( १ ) पंजरै=पिंजरे में । लाइ लै=पकड़ ले । जीति जूवा माया जाल का जूवा खेलमें जीत-वाले । नलनी=नली जिसको तोता पकड़े रहता है । कै वार मूवा=जन्म मरण पा चुका ।

भूलि उस पसम कौं काम तें क्या किया बेगि दै यादि करि मरि निपुती।
दास सुन्दर कहै सर्व सुख तौ लहै "भी तुही भी तुही बोलि तूती" ॥ ३ ॥
अवल उस्ताद के कदम की पाक हो हिरस बुगुजार सब छोडि फैंना।
यार दिलदार दिल मांहि तू याद कर है तुझी पास तू देपि नैंना ॥
जांन का जांन है जिद्का जिंद है सपुन का सपुन कछु संमुझि सैंना।
दास सुन्दर कहै सकल घट में रहै "एक तू एक तू बोलि मैंना" ॥ ४ ॥

मनहर

कांन के गये तें कहा कांन ऐसौ होत मूढ
नैंन के गये तें कहा नैंन ऐसे पाइहै।
नासिका गये तें कहा नासिका सुगन्ध लेत
मुख के गये तें कहा मुख ऐसे गाइहै ॥
हाथ के गये तें कहा हाथ ऐसौ काम होत
पांव के गये तें ऐसै पांव कत धाइहै।
याही तें विचार देपि सुन्दर कहत तोहि
देह के गये तें ऐसी देह नहीं आइहै ॥ ५ ॥

बार बार कह्यौ तोहि सावधांन क्यों न होहि
ममता की मोट सिर काहे कौं धरतु है।
मेरौ धन मेरौ धाम मेरे सुत मेरी बांम
मेरे पशु मेरो ग्राम भूलौ यों फिरतु है ॥

---

(३) बेगि दै=शीघ्र।

(४) हिरस बुगुजार=कामना को छोड दे (फा०)। फैंना। छल कपट। तुझी पास=तेरे अंदरही। नैंना=ज्ञान चक्षु से। जान का जान=जीव का भी परम तत्व जीव-परमात्मा। जिदका जिंद=जीवन का भी आदि कारण-परात्पर। सखुन का सखुन=सर्व उपदेशों का आदि कारण-महावाक्यों का परम तत्त्व। सैंना=गुरु की समझौती, इशारा। आत्मा के बारीक मर्म और रम्ज का भेद समझने के लिये प्रवचन

तूं तौ भयौ बावरौ बिकाइ गई बुद्धि तेरी
ऐसौ अन्धकूप गृह तामैं तू परतु है।
सुन्दर कहत तोहि नेक हूं न आवै लाज
काज कौ बिगारि कैं अकाज क्यौं करतु है॥ ६॥

तेरैं तौ कुपेच पर्‌यौ गांठि अति घुरि गई
अज्ञा आइ छोरै क्यौं ही छूटत न जबहू।
तेल सौं भिजोइ करि चीथरा लपेट राषै
कूकर की पूंछ सूधी होइ नहीं तबहू॥
सासु देत सीष बहू कीरी कौं गनत जाइ
कहत कहत दिन बीत गयौ सबहू।
सुन्दर अज्ञान ऐसौ छाड्यौ नहिं अभिमान
निकसत प्रान लग चेत्यौ नहिं कबहू॥ ७॥

बालू मांहि तेल नहिं निकसत काहू विधि
पाथर न भीजै बहु बरषत घन है।
पानी के मथे तें कहुं घीव नहिं पाइयत
कूकस कै कूटे नहिं निकसत कन है॥
शून्य कूं मूठी भरे तें हाथ न परत कछु
ऊसर के बाहें कहा उपजत अन है।

---

और विवाह की आवश्यकता नहीं। कहने सुनने से क्या प्रयोजन। यहां तो ज्ञान का इशारा गुरु का आत्मा से शिष्य की आत्मा में ज्ञान सचार कर देता है। सोवा, तोता, तूती और मैना यह प्यारा जीव है जो काया पिंजरे में रहता है।

( ६ ) बिकाइ गई बुद्धि=विषयादि हीन-मूल्य पदार्थों में यह बुद्धि-हीरा वृथा खोया गया।

( ७ ) कीरी कौं गनत=कीड़ी समान मानैं। निरादर करैं।

उपदेश औषध कवन विधि लागै ताहि
मुन्दर असाध्य रोग भयो जाके मन है ॥ ८ ॥

वैरी घर माहि तेरे जानत सनेही मेरे
दारा सुत वित्त तेरौ पोसि पोसि पाहिगे।
और ऊ कुटंब लोग लूटैं चहुं वोरही तें
मीठी मीठी बात कहि तोसौं लपटाहिगे॥
संकट परैगो जब कोऊ नहि तेरौ तब
अतिहि कठिन बांकी बेर वुटि जाहिगे।
मुन्दर कहत तातें झूठौ ही प्रपंच यह
सुपने की नाहि सब देषत विलाहिगे ॥ ९ ॥

धारू के मंदिर माहि बैठि रह्यो थिर होइ
राषत है जीवने की आसा कैऊ दिन की।
पल पल छीजत घटत जात घरी घरी
विनसत बार कहा षबरि न छिन की॥
करत उपाइ झूठे लैन दैन षांन पांन
मूसा इत उत फिरै ताकि रही मिनकी।
सुन्दर कहत मेरी मेरी करि भूलौ शठ
"चञ्चल चपल माया भई किन किन की" ॥ १० ॥

---

( ८ ) कूकस=थोथा घास। ऊसर=नहीं उपजाऊ भूमि। मन का पाठांतर तन भी है। परंतु मन शब्द से अर्थ का गौरव होता है।

( ९ ) सनेही=प्रेम करने वाले, मित्र। जानत=तू यह जानता है कि ये ( मेरे सनेही हैं ? ) कठिन बांकी बेर वुटि=संकट और टेढे मेढे अवसर आने पर पूठ फेर जायगे। पाठांतर "कठिनता की बेर उठि"।

( १० ) मिनकी=बिल्ली ( काल, मृत्यु )। मूसा=चूहा ( जीवात्मा, शरीरधारी प्राणी )। भई किन किन की=किसी की भी नहीं हुई।

श्रवनू लै जाइ करि नाद की लै डारै पासि
नैनवा लै जाइ करि रूप बसि कर्यौ है।
नथुवा लै जाइ करि बहुत सुंघावै फूल
रसनूं लैजाइ करि स्वाद मन हर्यौ है॥
चरनूं लै जाइ करि नारी सौं सपर्श करै
सुन्दर कोउक साध ठगनि तैं डर्यौ है।
कांम ठग क्रोध ठग लोभ ठग मोह ठग
"ठगनि की नगरी मैं जीव आइ पर्यौ है"॥ ११॥

पायौ है मनुष देह औसर बन्यौ है आइ
ऐसी देह बार बार कहौ कहां पाइये।
भूलत है बावरे तू अबकै सयानौ होइ
रतन अमोल यह काहे कौं ठगाइये॥
समुझि बिचार करि ठगनि कौ संग त्यागि
ठगबाजी देष कहुं मन न डुलाइये।
सुन्दर कहत तोहि अब सावधान होइ
"हरि कौ भजन करि हरि मैं समाइये"॥ १२॥

घरी घरी घटत छीजत जात छिन छिन
भीजत ही गरि जात माटी कौ सौ ढेल है।
मुक्ति हु कै द्वारै आइ सावधान क्यौं न होहि
बार बार चढत न त्रिया कौ सौ तेल है॥
करि लै सुकृत हरि भजन अखंड उर
याही मैं अंतर परै या मैं ब्रह्म मेल है।

---

(११) श्रवनू=कान (इन्द्रिय) ऐसे नाम देकर पुरुष बनाय दिया है। नथुवा=नाक। रसनू=जीभ, कोउकसाध=कोई विशेष साधनसे सावधान जितेंद्रिय महापुरुष महात्मा।
(१२) ठगबाजी=ठगी, ठग विद्या। सयानौ=सयाना, सावधान समझदार।

मनुष जनम यह जोति मारै हारि अन
सुन्दर कहत यामैं जूरा को सो पेल है ॥ १३ ॥
जोवन को गयौ राज और सब भयौ साज
आपुनि दुहाई फेरि दमामौ बजायौ है।
लकुटी हथ्यार लिये नैननि को ढाल दीये
सेत बार भये ताकौ तबू सौ तनायौ है ॥
दसन गये सु मानौ दरवान दूरि कीये
जौंगरी परी सु औरे बिछौना बिछायौ है।
सीस कर कंपत सु सुन्दर निकार्‌यो रिपु
'देषत ही देषत बुढापो दौरि आयौ है" ॥ १४ ॥

छप्पय

षीच तुचा कटि है लटकी कचऊ पलटे अजहूं रत वांमी।
दंत भया मुख के उपर नपर न गये सुपरी पर कांमी ॥

---

(१३) त्रिया को सो तेल हैं=स्त्रीके विवाह में कुमारी के, तेल जो चढाया जाता है, तब ही चढ़ता है दुवारा नहीं चढ़ता है, वैसे ही नरदेह बार २ नहीं मिल्ती। "तिरिया तेल हमीर हठ चढै न दूजी बार । याही में=इस देह ही में-परमात्मा से दूर रह जाय और इस ही में उस की प्राप्ति हो जाय यह कर्म्म, ज्ञानके आधीन हैं।

( १४ ) गया राज=दौर खतम हो गया। और सब भयो साज=रंग-ढंग बदल गये, अवस्था और ही हो गई। दमामा बजायो=नकारा बजा चुका, जो कुछ करना था कर चुका। ढाल दीये=अंधा हो गया यही मानों आंखों पर ढकनी ही ढाल हो गई। तबू सो तनायो हैं=कूच की मंजिल पर डेरा डाल दिया, चल्ने की निशानी है। जौंगरी=शरीर की खाल ढीली होकर सिमट गई। बिछौना=बिश्राम लेने का निशान है, अंत समय की सामग्री है, यह यौवन की समय की सेज नहीं है। निकार्‌यो रिपु=काम क्रोधादि शरीरस्थ महान् रिपुओंने मार पीट कर राज्य छीन कर देश बाहर कर दिया। उनके डरसे कांपता हैं मानों।

कंपति देह सनेह सु दंपति संपति जंपति है निश जामी।
सुन्दर अंतहु भीन तज्यौ न भज्यौ भगवंत सु लौन हरामी ॥१५॥
देह घटी पग भूमि मडै नहिं औ लठिया पुनि हाथ लईजू।
आंपिहु नाक परै मुख तें जल सीस हलै कटि ग्रीव नईजू॥
ईश्वर कौं कबहूं न संभारत दुःख परै तब आहि दईजू।
सुन्दर तौहु विषै सुख वंछत 'घोरे गये पै बगँ न गईजू' ॥ १६ ॥
पाई अमोलिक देह इहै नर क्यौं न बिचार करै दिल अन्दर।
काम हु क्रोध हु लोभ हु मोह हु लूटत हैं दस हूं दिसि द्वन्दर॥
तू अब वंछत है सुरलोकहि कालहु पाइ परै सु पुरंदर।
छाडि कुबुद्धि सुबुद्धि हृदै धरि 'आतम राम भजै किन सुन्दर' ॥१७॥
इंद्रिनि के सुख मांनत है शठ याहित तें बहुते दुख पावै।
ज्यौं जल मैं झप मांस हि लीलत स्वाद बंध्यौ जल बाहरि आवै॥

---

(१५) ग्रीव=गरदन । तुचा=चचा, खाल। कटि=कमर। कच=सिरके बाल। रतवामी=वामरत, स्त्री का प्रेमी। हत भया=हे भइया—तेरे। दांत अथवा दांते जो जन्म भर बहे, अर्थात् खाते चाबते रहे सो। नखरे=नखरे, मिजाजीपन, हाव-भाव नजाकत। खरी=असली, सचमुच, पक्का (खरा) खर=खर, गधा (गधेके समान कामी) दंपति=स्त्री पुरुषों का बुड्ढा हो जाने पर भी प्रेम है। जपति=(धन दौलत का ही) स्मरण करता है, जिक्र होता है। बोलता है। निसजामी=यहां रात दिन, दिन दिन प्रति। अथवा सुखभोग में रात्रि एक (याम) पहर सी बीतती है। लौन हरामी=नमक हरामी स्वामी-विमुख। ईश्वर को कृतज्ञता न अर्पण करने वाला।

(१६) नईं=झुकी। आहि दई=हाय भगवान! (पुकारना) बगँ=पशुओं पर एक दुष्ट मक्खी (मुहावरा है)।

(१७) द्वंद्वर=विषयादिक। परै सु पुरन्दर=इंद्र भी गिरै, नाशै। (इसमें "किरीट" सवैया है)।

ज्यौं कपि मूठि न छाडत है रसना बसि बंदि परयौ बिल्लावै।
सुन्दर क्यौं पहिलें न संभारत 'जौ गुर खाइ सु कांन बिधावै' ॥१८॥
कौंन कुबुद्धि भई घट अंतर तूं अपनौ प्रभु सौं मन चोरै।
भूलि गयौ विषया सुख मैं सठ लालच लागि रह्यौ अति थोरै॥
ज्यौं कोउ कंचन छार मिलावत लै करि पाथर सौं नग फोरै।
सुन्दर या नर देह अमोलिक 'तीर लगो नवका कत बोरै' ॥ १९॥
देषत के नर सोभित हैं जैसें आहि अनूपम केरि कौ षंभा।
भीतरि तौ कछु सार नहीं पुनि ऊपर छीलक अंबर दंभा॥
बोलत हैं परि नाहिं कछू सुधि ज्यौं बबयारि तें बाजत कुंभा।
रूसि रहै कपि ज्यौं छिन मांहि सु याहि तें सुन्दर होत अचंभा ॥२०॥
देषत के नर दीसत हैं परि लक्षन तौ पसुके सब ही हैं।
बोलत चालत पीवत षात सु वै घरि वै बन जात सही हैं॥
प्रात गये रजनी फिरि आवत सुन्दर यौं नित भार वही है।
और तौ लक्षन आइ मिलै सब एक कमी सिर श्रृंग नहीं हैं ॥२१॥
प्रेत भयौ कि पिशाच भयौ कि निशाचर सौ जित ही तित डोलै।
तूं अपनी सुधि भूलि गयौ मुख तें कछु और की औरइं बोलै॥
सोइ उपाइ करै जु मरै पचि बंधन तौ कबहूं नहि षोलै।
सुन्दर जा तन मैं हरि पावत सो तन नाश कियौ मति भोलै ॥२२॥

---

( १८ ) गुर=गुड़ ( मुहाविरा है )।

( १९ ) कत=क्यों, किस लिये।

( २० ) अंबर दंभा=ढोंग का वेश। बबयारि=मुंहकी फूंक (घड़े में बोलने से )।

( २१ ) भारवही=भार वाहने वाला, पशु। "यथा खरश्चन्दन भारवाही"।

( २२ ) मरै=अज्ञानवश ऐसे उपाय ( काम ) करता है जिन से उल्टा मरता है—कुगति को पाता है। भोलै=भूलकर भी।

पेट तें बाहिर होतहि बालक आइकैं मात पयोधर पीनौं।
मोह बढ्यौ दिन ही दिन और तरुन्न भयौ त्रिय कै रस भीनौं॥
पुत्र पउत्र बंध्यौ परवार सु ऐसि हि भांति गये पन तीनौं।
सुन्दर राम कौ नाम बिसारिसु आपुहि आपु कौ बंधन कीनौं॥२३॥

मात पिता सुत भाई बंध्यौ जुवती के कहें फद्दा कान करै हैं।
चौरी करै बटपारी करै किरषी बनजी करि पेट भरै हैं॥
शीत सहै सिर घाम सहै कहि सुन्दर सो रन मांहि मरै हैं।
बांधि रह्यौ ममता सबसौं नर ताहि तें बांध्यौइ बांध्यौ फिरै हैं॥२४॥

तू ठगि कै धन और कौ ल्यावत तेरेउ तौ घर औरइ फोरै।
आगि लगै सबही जरि जाइ सु तू दमरी दमरी करि जोरै॥
हाकिम कौ डर नांहि न सूझत सुन्दर एक हि बार निचौरै।
तूं परचै नहि आपु न पाइ सु तेरी हि चातुरि तोहि ले बौरै॥२५॥

मनहर

करत प्रपंच इनि पंचनि कै वसि परयौ।
परदारा रत भै न आनत बुराई कौ।
पर धन हरै पर जीव की करत घात
मद्य मांस खाइ लव लेश न भलाई कौ॥
होइगो हिसाब तब मुखतें न आवै ज्वाब।
सुन्दर कहत लेखा लेत राई राई कौ॥

(२३) पयोधर=स्तन, चोगा। पीनौं=पीया, पान किया। पन तीनौं=तीन अवस्थाएं-बालपन, जवानी, बुढ़ापा।

(२४) किरषी=कृषी, खेती। बांध्यौ=बंधा हुआ। (ममता, मायाजाल से लिप्त) बंधन में पड़ा है, फसा हुआ है।

(२५) एकहि बार निचौरै=(हाकिम लोग) मुकद्दमों में बड़ी घूसें लेकर बटोरे धन को सूत लेते हैं। डुबौरै=खावै।

इहां न किये विलास जम की न तोहि त्रास,
उहां तो न ह्वै है कछु राज पोपांबाई को ॥ २६ ॥

दुनिया को दौडता है औरति को लोडता है,
औजूद को मोडता है बटोही सराइ का।
मुरगी कौं मोसता है बकरी को रोसता है
गरीबां कौं पोसता है बेमिहर गाइ का॥
जुल्म कौं करता है धनी सौं न डरता है
दोगज कौं भरता है पजाना बलाइ का।
होइगा हिसाब तब आवैगा न ज्वाब कछु
सुन्दर कहत गुन्हेगार है पुदाइ का ॥ २७

कर करि आयो जब पर पर काट्यौ नार
भर भर बाज्यौ ढोल घर घर जान्यौ है।
दर दर दौर्‍यौ जाइ नर नर आगै दीन
बर बर बकत न नैक अलसान्यौ है॥

---

( २६ ) भै=भय, डर। उहां=ईश्वर के घर। पोपाबाई=प्रसिद्ध पोलका "टके सेर भाजी टके सेर खाजा।" 'सब धान बाईस पसेरी'। यह कुम्हार लड़की सडेले के राजा के यहां प्रधान हो गई थी सो उसने ऐसा राज्य जमाया आप ही फांसी लटकी थी।

(२७) लोडता है=लड़ता है या लाड करता है। बटोही=राहगीर मुसाफिर। यह ससार सराय है। थोड़ी देर ठहरने का स्थान है। मोसता है=उसकी गर्दन मरोड़ कर मार डालता है। हिंसा करता है। रोसता है=रोस (क्रोध) करके मारता है, जिबह करता है, काटता है। (यह अप्रशस्त शब्द है) रौंधना का रूपान्तर हो सकता है। बेमिहर=निर्दयी (गाय के मारते) यह मुसल्मानों के प्रति कहा गया है।

सर सर साधै धन तर तर तौरै पात
जर जर काटत अधिक मोद मान्यौ है।
फर फर फूल्यौ फिरै डर डरपै न मूढ
हर हर हंसत न सुन्दर सकान्यौ है ॥ २८ ॥*

जनम सिरानौ जाइ भजन विमुख शठ
काहे कौं भवन कूप विन मीच मरिहैं।
गहित अविद्या जानि शुक नलिनी ज्यौं मूढ
करम विकरम करत नहिं डरिहै ॥
आपु ही तैं जात अंध नरकनि धार धार
अजहुं न शंक मन मांहिं अब करिहै।
दुःख कौ समूह अवलोकिकें न त्रास होइ
सुन्दर कहत नर नागपासि परिहै ॥ २९ ॥*

---

*ऐसा चिन्ह जिन छन्दों के अंत में लगा है, वे चित्रकाव्य हैं। देखो चित्रकाव्यों के चित्रों को तथा सूची को।

( २७ ) दोजग=दोजख, ( फारसी ) नरक। खजाना बलाइ का=बलाओं ( दोषों, पापों ) का भंडार बनता है।

( २८ ) यह चित्रकाव्य है, देखो सूची और चित्रों में। कर कर=पूर्वजन्म के कर्म करके यहां आया, जन्मा। घर घर=घरड़ घरड़ भोंटे ओजार वा करडे से रगड़ कर। नार=नाल ( नाला नाभिका बच्चे का ) भर भर=भड़ भड़ शब्द होकर। दर दर=दरवाजे दरवाजे। प्रत्येक मनुष्य के आगे। बर बर=बड़ बड़, बहुत बाचाल। अलसान्यौ=मुरझाया, थका, वा आलस्य किया। सर सरड़=सरड़ सड सूंत कर लावै। वा आहिस्ता होले होले लावै। तर तर=तरु तरु प्रत्येक वृक्ष के, अर्थात् जहां २ मिले वहीं से धन बटोरै। जर जर=जरड़ जरड़ शब्द के साथ। वृक्ष काटै। वा अन्य पुरुषों की जड़ काट अपना स्वार्थ करै। डर डरपै=भय के पदार्थ वा काल से भी। हर हर=हड़ हड़ शब्द से, जोर से।

( २९ ) यह भी चित्रकाव्य है। सिरानौ=बीता। गहित=गृहीत, पकड़ा

जग मग पग तजि सजि भजि राम नाम
काम कौ न तन मन घेरि घेरि मारिये।
झूठ मूठ हठ त्यागि जागि भागि सुनि पुनि
गुनि ज्ञान आन आन वारि वारि डारिये॥
गहि ताहि जाहि शेष ईस सीस सुर नर
और थात हेत तात फेरि फेरि जारिये।
सुन्दर दरद पोह धोइ धोइ बार बार
सार संग रंग अंग हेरि हेरि धारिये॥ ३०॥*
झूठौ जग एन सुन नित्य गुरु बैंन देपै
आपुने हू नैंन तोऊ अंध रहे ज्वानी मैं।

---

हुआ। जानि=जान बूझकर, वा तू जान ले। बिकरम=विकर्म, बुरे काम। पप!, अज हू और अब-दोनों शब्द-मिलकर अर्थ का बल बढ़ाते हैं। अर्थात् शीघ्र, अब देर न कर। नागपास=एक प्रकार की तांत्रिक पाश व फंदा जिसमें प्रबल शत्रु को बांध देते हैं। सुन्दरदासजी ने नागबंध चित्रकाव्य रचा है और नागपाश ही नाम दिया है। यह संसार भी नागपाश की तरह भयानक दृढ़ बंधन है, बिना प्रबल उपाय के छूट वा टूट नहीं सकता है।

(३० चित्रकाव्य) जगमग=जगत के मार्ग में। पग तजि=पग धरना, जाना छोड़, अर्थात् संसार त्याग दे। सजि=ऐसी सामग्री कर। तन=शरीर (यदि भजन नहीं हुआ उससे तो) काम का नहीं। घेरि २—जिधर मन ढुलै उधर से पकड़ कर मारै। झूठ मूठ=मिथ्या माया में फंसने की धृष्टता मत कर। सुनि=श्रवण कर। गुनि=मनन कर। ज्ञान आन=निदिध्यासन कर। आन=ज्ञान से अन्य पृथक अज्ञान।

मिथ्या=अविद्या। वारि वारि डारिये=निछावर करके तजिये। गहि=ग्रहण कर। शेष=जग माया और गुण से अतिरिक्त ब्रह्म को जो देव और मनुष्यों का ईश्वर है उसे सिर पर धरो। थात हेत=माया में फंसने। फेरि २=बारंबार। जारिये=जला दीजै। मिटा दीजे।

केते राव राजा रंक भये रहे चलि गये,
मिलि गये धूर मांही आये ते कहानी में।
सुन्दर कहत अब ताहि न सुरत आवे,
चेतै क्यों न मूढ चित लाय हिरदानी में।
भूले जन दाव जात लोह को सो ताव जात,
आप जात ऐसे जैसे नाव जात पानी में॥ ३१ ॥४

डुमिला

हठ योग धरौ तन जात भिया हरि नाम बिना सुख धूरि परै।
शठ सोग हरौ छन गात किया चरि चांम दिता भुप पूरि जरै॥
भठ भोग परौ गन पात धिया अरि काम किना सुख भूरि मरै।
मठ रोग करौ घन घात हिया परि राम तिना दुख दूरि करै॥ ३२ ॥५

---

इस २ रे अंग में मूल पुस्तक फतहपुरवाली (क) में जो छन्द १२ वां है वही अन्त में दो वारा लिखा हुआ था सो छोड़ दिया गया। और यह ३१ वां छन्द उस (क) पुस्तक में इस अंग में नहीं है, इससे लिखा गया।

(३१) एन=खास, तत्वतः वा, जमाना। देखै=अपने स्थूल नेत्रोंसे व्यवहारिक वा चर्म दृष्टि से पदार्थों को देखै तो अज्ञानी हो रहे। हिरदानी=हृदय, मन (हिरदा + दानी) हृदय का स्थान, अंतरात्मा। हरिदानी भी पाठ है। दाव=यह मनुष्य देह निस्तार होनेका मोका वा अवसर है। ताव=ताता लोह ही कूटने से बढ़ता वा बनता है ऐसे ही जवानी वा मनुष्य देह है। नाव=जमीन पर नाव नहीं चल सकती है। आव=आय। आयु बीती जाती है।

३२, ३३—'डुमिला छन्द'=दुमिल सवैया-आठ सगण (॥ऽ) का-२४ अक्षर का छद सवैया का भेद है। (देखो छद तालिका परिशिष्ट),

(३२)—(चित्रकाव्य)—भिया=हे भाई! अथवा बहता (बीतता) जाता है। 'भया' भी पाठ है। हठ योग के साधन से शरीर नीरोग और मन वश होता

गुरु ज्ञान गहै अति होइ सुखी मन मोह तजै सब काज सरै।
धुर ध्यान रहै पति पोइ सुखी रन लोह थजै तब लाज परै॥
सुरतान डहै हति दोइ रुपी तन छोह सजै अब आज मरै।
पुर थान लहै मति धोइ दुखी जन चोह रजै जब राज करै॥३३॥ *

॥ इति उपदेश चितावनी को अंग ॥ २ ॥

है, परन्तु योग साधन केवल करने से ही काम नहीं चलेगा। भगवान् का भक्तिपूर्वक भजन करो। धूरि परै=किरकिरी होय। तिरस्कार होवे। सठ सोग=हे मूर्ख! अथवा मूर्खों का सा (ससार को) शोक, हरो=निवारण करो। छन=क्षण–क्षण भर। वा क्षणिक, क्षणभंगुर। चरि=चरकर खाकर। वा चरच कर अलंकृत करके, आभूषणों से सज्जित हुआ। चाम=गात्र, चमड़े का शरीर भुग=भुक्त, भुगतने पर पूरि=पूरमें, काष्ठादि में, वा पूर्ण, पूरा हो जाने पर। जरै=( अग्नि में ) जलै। भठ=भट्टी ( भाड़, अग्निकुण्ड )

भोगादिक इस योग्य हैं कि जला दिये जांय तो कोई हानि नहीं। गन=गणना करो, हिसाब लगाओ। घात धिया=बुद्धि द्वारा आत्मा को खा जाते हैं अर्थात् बिगाड़ते हैं। भाग जिनका समाधान बुद्धि करती है बेजाने बूझे, हमारी आत्मा की बहुत हानि करते हैं। अरि काम किना=शत्रु का सा काम किया। भूरि=बहुत रो २ कर, अर्थात् सुखों और भोगों के लिये जो बहुत लालायित हुये वे अपने शत्रु आपही हुये और यों मरे, नाशको प्राप्त हुये। ये आत्म-हत्यारे बने। मठ रोग=योगाश्रम में स्थित योग की विडंबना झंझट भलेही करो। घन घात हिया परि=( हिया ) मन पर बहुत ताड़ना देकर उसके ऊपर दबाव डालो। (परन्तु) इन विधानों से सिद्धि संदिग्ध है। केवल राम ( मंत्र ) ही संसार के दुःखों को मिटा सकते हैं। अथवा मठ शरीर, हिया-मन, इन पर भले ही यम नियम व्रत तप आदिका प्रभाव डाल कर सताओ, परन्तु दुःख तो राम ही मिटावेगा।

* ( ३३ )—( चित्र काव्य )—गुरु द्वारा सच्चा अद्वैत ज्ञान प्राप्त करके सच्चिदानन्द में मग्न हो जानेसे मन का संसार मोह मिट जानेसे मोक्ष प्राप्ति कर कार्य सिद्ध होता

## ॥ ३ ॥ अथ काल चितावनी को अंग

इंदव

मंदिर माल विलाइति है गज ऊंट दमामे दिना इक दोहै।
तात हु मात त्रिया सुत बंधव देपि धौं पामर होत बिछोहै॥
झूठ प्रपंच सौं राचि रह्यौ शठ काठ की पूतरि ज्यौं कपि मोहै।
मेरि हि मेरि करै नित सुन्दर आंप लगौ फहि कौंनको को है॥ १॥
ये मेरे देश विलाइति हैं गज ये मेरे मंदिर या मेरी थाती।
ये मेरे मात पिता पुनि बंधव ये मेरे पूत सु ये मेरे नाती॥
ये मेरि कामिनि केलि करैं नित ये मेरे सेवक हैं दिन राती।
सुन्दर वैसें हि छाडि गयौ सब तेल जर्यौ रु बुझी जब बाती॥ २॥

---

है। और ससार की कल्पित प्रतिष्ठा को त्याग कर भगवत् की ओर सन्मुख होनेवाला स्वामी धर्मपरायण, पुरुष ध्यानावस्थित होकर, इन्द्रिय और विषयादि शत्रुओं से युद्ध करैगा तब ही उस को अपने पन की रक्षा की लाज मनमें आवैगी। वही सुल्तान। (बादशाह-सम्राट) है। जो पुरुष प्रतिष्ठा को त्याग देता है और शरीर में शूरता का उत्साह करता है तब लड़ता है और मरने को तयार रहता है—'अबहि मृत्यु किन होई' ऐसा निश्चय दृढ़ रखता है परन्तु युद्ध से नहीं हटता है। तब ही वह 'पुर थान' (परम धाम, परम गति) राजनगर को पाता है, और अपनी बुद्धि के मल-विक्षेप आवरन दोषों को ज्ञान के पवित्र जलसे धोकर (निर्धूत-कल्मष) शुद्ध हो जाता है। ऐसे रजपूती करता है वही राज्य, (अक्षय-साम्राज्य) को पा सकता है।

(काल चितावनी) छन्द (१)—धौं=(देख) तो सही, कि। वा किस तरह, झट ही। पामर=हे पापी जीव। काठ की पूतरि=काठका बना हुआ बंदर—पुतली देख सच्चा बंदर उसको असली मानता है। वैसे इस माया के इन्द्रजाल को सच्चा संसार मान मनुष्य फंसा है। आंप लगौ=मरजाने पर।

(२) थाती=धनकी धरोहर गाड़ी हुई। तेल जर्यौ=शक्ति घटी, आयु बीती। बाती=बत्ती, शरीर। पल फेरी=एक पलक में पलटा खा जाता है।

